मोक्षमार्गमें यह सम्यग्दर्शन धर्मका मूल है। यह अचल मोक्षरूपी प्रासादपर आरोहण करनेके लिये सोपानके समान है (९)। दर्शन, ज्ञान, चारित्र और तपके भेदसे आराधना चार प्रकारकी है। उनमें इसका स्थान प्रथम है (१०)। इसके होनेपर ही अन्य आराधनाओंकी सफलता है। अन्य सब आराधनाएँ इसके बिना पत्थरके भारी बोझके समान हैं। परन्तु इसके होनेपर वे महामणिके समान पूज्य हैं (प० १५)। यह हितकी प्राप्ति अहितका परिहार करानेमें समर्थ है (प० १६)। संसारी प्राणी चाहे सुखी हों या दुःखी, उन्हें सदा धर्मकार्योंमें ही लगे रहना चाहिये। कारण कि सुखी जीवोंके लिये यह सुखकी अभिवृद्धिमें निमित्त है और दुःखी जनोंके दुःखका उपशम भी इसीसे होता है (प० १८)। धर्म प्रयत्नसे सींचे गये उस वृक्षके समान है जिसकी प्रयत्नपूर्वक भले प्रकार आराधना करनेसे नियमसे उत्तम फलकी प्राप्ति होती है (१९)। तात्पर्य यह है कि धर्म अपूर्व कल्पवृक्षके समान है। कल्पवृक्षसे तो याचना करने पर ही फलकी प्राप्ति होती है। किन्तु जो रत्नत्रयस्वरूप धर्मकी उपासना करता है उसे बिना याचना किये ही स्वर्गकी प्राप्तिके साथ अन्तमें मोक्षस्वरूप उत्तम फलकी प्राप्ति होती है। इसलिये स्वात्मातिरिक्त अन्य सब पदार्थोंमें स्नेहका परित्याग कर रत्नत्रयकी आराधना करना ही श्रेयस्कर है, क्योंकि जिसका हृदय थोड़ा भी स्नेहसे अनुरक्त है वह ज्ञान और चारित्रकी उपासना करता हुआ भी स्नेह ( तेल ) युक्त दीपकके समान कज्जल जैसे मलिन कर्मोंको ही जन्म देता है ( २३१ )। अतः बाह्य पदार्थों में मूर्च्छाका परित्याग करके ही धर्मकी आराधना करनी चाहिये यह उक्त कथनका तात्पर्य है।

### पुण्य-पाप

सर्वार्थसिद्धिमें लिखा है—पुनाति आत्मानं इति पुण्यम्। पाति रक्षति आत्मानं शुभादिति पापम्। जो आत्माको पवित्र करे उसे पुण्य कहते हैं तथा जो शुभसे आत्माकी रक्षा करे वह पाप है। अब प्रश्न यह है कि ऐसे कौनसे कार्य हैं जिनके करनेसे आत्मा पवित्र होता है ? समाधान यह है कि प्रथम तो रत्नत्रयकी आराधना यह मुख्य कार्य है उसकी उपासनासे यह आत्मा कर्मकलंकसे मुक्त हो अनन्त सुखका भोक्ता बनता है। आत्माको पवित्र करनेका यह ऐसा मार्ग है जिस पर आरूढ़ होनेके लिये मन, वचन और कायपूर्वक शुभ प्रवृत्तिका होना अनिवार्य है। किन्तु इसमें भी परिणामोंकी संम्हाल मुख्य है, क्योंकि पुण्य और पापका कारण परिणामोंको ही माना

गया है (२३) वे परिणाम शुद्ध और अशुद्धके भेदसे दो प्रकारके हैं। पराश्रित बुद्धिके त्यागपूर्वक स्वभावभूत आत्माकी उपासनासे जो रत्नत्रयरूप परिणामोंकी प्राप्ति होती है वे परिणाम शुद्ध कहलाते हैं। अशुद्ध परिणाम दो प्रकारके हैं—शुभ और अशुभ। इन्हींका नाम पुण्य और पाप भी है। मोक्षमार्गके अनुरूप देवपूजा, गुरूपास्ति, स्वाध्याय और दान आदि जितनी भी मन, वचन और कायकी सत् प्रवृत्ति होती है वह सब शुभ या पुण्यरूप मानी जाती है तथा संसारवर्धक विषय-कषायरूप जिनती भी मन, वचन और कायकी असत् प्रवृत्ति होती है वह सब अशुभ या पापरूप प्रवृत्ति मानी जाती है। लौकिक जन भी यह जानकर कि शुभ प्रवृत्ति पुण्यरूप होकर सुखका कारण है और अशुभ प्रवृत्ति पापरूप होकर दुखका कारण है, सदा ही शुभ प्रवृत्ति करनेमें आदरभाव बनाये रखते हैं। यही कारण है कि आगे २३९वें पद्यमें आचार्यने शुभ, पुण्य और सुखको हितरूप स्वीकार करके उन्हें अनुष्ठेय कहा है तथा अशुभ, पाप और दुःखको अहितरूप जानकर उनके अनुष्ठान करनेका निषेध किया है। किन्तु इसका यह अर्थ नहीं कि शुभ, पुण्य और सुख सदा ही अनुष्ठेय हैं। किन्तु बात यह है कि परमार्थसे तो प्रवृत्तिमात्र संसारकी जननी होनेके कारण मोक्षमार्गमें निषिद्ध ही मानी गई है। परन्तु जब तक छोड़ने योग्य उनसे मन, वचन और कायका सम्बन्ध अभिप्रायपूर्वक नहीं छूट जाता तभी तक उनमें निवृत्तिका अभ्यास करना योग्य है। परन्तु जहाँ अशुभसे निवृत्तिके साथ शुभमें प्रवृत्तिका भी अभाव होकर आत्मा अपने ज्ञायकस्वभावमें लीन हो जाता है, तभी वह अव्यय मोक्षपदकी प्राप्तिका अधिकारी होता है (२३६)। आगे इसी बातको विशदरूपसे समझाते हुए आचार्य कहते हैं कि राग द्वेषका होना ही प्रवृत्ति है और इनके निषेधका नाम ही निवृत्ति है। किन्तु ये दोनों ही बाह्य पदार्थोंके सम्बन्धसे होते हैं, इसलिये इनका त्याग करना ही श्रेयस्कर है (पृ० २३७)।

इस प्रकार हम देखते हैं कि विकल्पकी भूमिकामें शुभ, पुण्य और सुख आश्रय करने योग्य भले ही माने गये हों, परन्तु अन्तमें सर्वथा हेयरूप अशुभ, पाप और दुःखके छूटनेके साथ शुभ, पुण्य और इन्द्रिय सुखमें भी हेय बुद्धि होकर शुद्धोपयोगके बलसे वे स्वयं छूट जाते हैं (प० २४०)। परम पदको प्राप्त करनेका एकमात्र यही मार्ग है।

### ८. दैव और पुरुषार्थ

अकलंकदेवने अष्टशतीमें दैव और पुरुषार्थकी व्याख्या करते हुए जो कुछ लिखा है उसका भाव है कि पहले उपार्जित किया हुआ कर्म और

स्वगत योग्यता इन दोनोंका नाम दैव है। तथा वर्तमानमें बुद्धिपूर्वक की गई चेष्टाका नाम पुरुषार्थ है[१]। आचार्य समन्तभद्र कहते हैं कि प्राणीमात्रके संसारके प्रत्येक कार्यमें गौण-मुख्यभावसे इन दोनोंका सद्भाव नियमसे पाया जाता है। कहीं पुरुषार्थकी प्रधानता रहती है और दैव गौण रहता है तो कहीं दैवकी प्रधानता रहती है और पुरुषार्थ गौण रहता है। बुद्धिपूर्वक जो कार्य किया जाता है उसमें पुरुषार्थकी मुख्यता रहती है और अबुद्धिपूर्वक जो कार्य होते हैं उनमें दैव मुख्य हो जाता है[२]। इसी तथ्य को ध्यानमें रखकर आचार्यने अनेक पद्योंमें दैव या विधिकी प्रधानता जता कर यह तथ्य उद्घाटित किया है कि यह अज्ञानी अतएव मिथ्यादृष्टि प्राणी उदयागत कर्मके परवश होकर किस प्रकार अनन्त काल तक नरक निगोदादि दुःखोंका पात्र बना रहता है। इसी तथ्यको आलंकारिक शैलीमें परमतमें प्रसिद्ध इन्द्रकी कल्पित कहानीको दृष्टान्तरूपमें उपस्थित कर आचार्यदेव लिखते हैं कि जिसका मन्त्री बृहस्पति था, शस्त्र वज्र था, सैनिक देवगण थे, दुर्ग स्वर्गलोक था, हाथी ऐरावत था तथा जिसके ऊपर विष्णुका अनुग्रह था, इस प्रकार अद्भुत बलसे संयुक्त भी इन्द्रको युद्धमें दैत्यों द्वारा पराजयका मुख देखना पड़ा, इसलिये यह निश्चित है कि प्राणी-मात्रके लिये दैव ( उदयागत कर्म ) ही शरण है ( पृ० ३२ )। दैवके आगे पुरुषार्थका कुछ वश नहीं चलता वह तो तिरस्कार करने योग्य ही है।

उदयागत कर्मके परवश हुआ यह अज्ञानी प्राणी कैसे विफल पुरुषार्थ होकर दुःखका भाजन बनता रहता है इसे एक दूसरे दृष्टान्त द्वारा समझाते हुए आचार्यदेव पुनः कहते हैं कि विषयजन्य सुखकी प्राप्तिके लिये कितना ही पुरुषार्थ क्यों न किया जाय, जब तक यह अज्ञानी प्राणी उदयागत कर्मके अधीन होकर प्रवृत्ति करता रहता है तब तक वह कभी भी अपने पुरुषार्थमें सफल नहीं हो सकता ( २३३ )। इस प्रकार यह अज्ञानी जीव किस प्रकार उदयागत कर्मके परवश वर्तता रहता है इसका उक्त कथनसे समर्थन होने पर भी आदिदेव भगवान् ऋषभदेवका उदाहरण उपस्थित कर ( पृ० ११९ ) यह भी तो कहा जा सकता है कि उदयागत कर्मका फल भोगनेमें ज्ञानी भी तो विवश है। ऐसी अवस्थामें यह क्यों

---

१. पुराकृतं कर्म योग्यता च दैवम। उभयं अदृष्टम्। पुरुषार्थः पुनः इहचेष्टितं दृष्टम्।

२. आप्तमीमांसा ९१।

कहते हो कि उदयागत कर्मका फल भोगनेमें अज्ञानी ही विवश है, ज्ञानी नहीं।

समाधान यह है कि कर्मकी उदय-उदीरणा अज्ञानीके भी होती है और ज्ञानीके भी होती है। परन्तु इन दोनोंमें इतना ही अन्तर है कि अज्ञानी रागरूपी रससे लिप्त होकर कर्मके फलको भोगता है और ज्ञानी रागरूपी रससे लिप्त नहीं होता, इसलिये ज्ञानीके कर्मकी उदय-उदीरणा होने पर भी वह परमार्थसे उसका भोक्ता नहीं होता, ज्ञाता ही रहता है।

भगवान् ऋषभदेवको छह माहके उपवासके बाद छह माह तक भले ही आहारका लाभ न हुआ हो, पर उस अवस्थामें भी एक क्षणके लिये भी उनके विकल परिणाम नहीं हुए, प्रत्युत वे उसके ज्ञाता-दृष्टा ही बने रहे (११८)। यह है ज्ञानीकी भूमिका। ज्ञानी भी हो और कर्मोदयके वश हो अर्थात् परमार्थसे अपने कर्मफलका ज्ञाता न होकर अपनेको उसका भोक्ता भी मानता रहे ये दो बातें एक साथ नहीं बन सकतीं। इसीलिये पद्य २४६ में आचार्यदेव कहते हैं कि जो योगी है उसके जैसे पाप कर्मका भोग नहीं होता, वैसे ही पुण्यकर्मका भी भोग नहीं होता, वे दोनों निष्फल होकर स्वयं झड़ जाते हैं।

अब आगे हम यही देखेंगे कि वे दोनों निष्फल होकर कैसे झड़ जाते हैं। जहाँ भी आगममें मोक्षमार्गकी चर्चा आई है वहाँ यह तो स्वीकार किया ही है कि यदि कोई लौकिक प्रयोजनके बिना आत्महित बुद्धिसे स्वाध्याय आदि शुभ कर्ममें प्रवृत्त होता है तो उसके पाप कर्मके अनुभागकी प्रतिसमय अनन्तगुणी हानि होने लगती है और उस समय होनेवाले विशुद्ध परिणामके बलसे सातावेदनीय आदि परा-वर्तमान पुण्य प्रकृतियोंका ही बन्ध होने लगता है। परिणामोंकी यह भूमिका मोक्षमार्गके अनुरूप शुभ परिणामोंके निमित्तसे तो होती ही है। साथ ही जो स्वभाव सन्मुख होकर साक्षात् मोक्षमार्ग पर आरूढ होनेके लिये आत्मपुरुषार्थको जागृत करने लगता है उसके न केवल यह भूमिका बनती है, किन्तु इसके साथ ही यथासम्भव शुद्धोपयोगके बलसे शुभ और अशुभ कर्मोंकी निर्जरा भी होने लगती है। इसी तथ्यको ध्वनित करते हुए आचार्य-देवने पद्य २५७ में जो यह कहा है कि पीछे उदयमें आने योग्य कर्मको तीव्र तपके बलसे जो साधु उदयमें लाकर उसकी निर्जरा करता है वह कर्म यदि स्वयं ही उदयको प्राप्त हो जाता है तो इसमें साधुकी क्या हानि है। तो इस द्वारा आचार्यदेवने अप्रशस्त कर्मोंके अनुभाग-काण्डकघात और प्रशस्त तथा अप्रशस्त दोनों प्रकारके कर्मोंके स्थितिकाण्डकघातके साथ गुणश्रेणि

निर्जरा और गुणसंक्रमका ही निर्देश कर दिया है, क्योंकि ऐसा नियम है कि जो संज्ञी, पञ्चेन्द्रिय पर्याप्त चारों गतिका जीव क्षयोपशमलब्धि, विशुद्धि-लब्धि, देशनालब्धि और प्रायोग्यलब्धिपूर्वक सर्वविशुद्ध ज्ञायकस्वभाव आत्माके सन्मुख होकर तीन करण परिणाम करता है उसके स्वयं ही उदयागत कर्मकी तो पूर्वोक्त विधिसे हानि होने ही लगती है, जिन कर्मोंका उस समय उदय नहीं पाया जाता उन कर्मोंका भी स्वयं ही काण्डकघात होकर गुणश्रेणिनिर्जरा होने लगती है। एक ओर आत्मा स्वोन्मुख होकर स्वयंको प्राप्त करनेका अनन्त पुरुषार्थ करता है और दूसरी ओर संचित कर्मोंकी निर्झरा स्वयं होने लगती है। इसके साथ नवीन बन्धमें जो उत्तरोत्तर हानि होने लगती है वह अलग। यह उस आत्मा की कथा है जो सबसे पहले उदयागत कर्मकी उपेक्षा कर आत्माको प्राप्त करनेका पुरुषार्थ करता है। इससे सिद्ध है कि जहाँ संसारकी परिपाटीमें दैवकी मुख्यता है और पुरुषार्थ गौण है। वहीं राग, द्वेष और मोहके परवश होकर अनादि कालसे भूले हुए जीवके अपने स्वभावभूत आत्माकी प्राप्तिमें पुरुषार्थ मुख्य है और दैव गौण है। इतना अवश्य है कि जो व्यक्ति उन्नतिके शिखरपर चढ़कर भी अणुमात्र रागका पक्ष लेता है उसका मध्यान्हके सूर्यके समान पतन होना अवश्यंभावी है। इसी बातको ध्यानमें रखकर आचार्यदेवने राग-द्वेषके परवश न होनेका इसारा करते हुए साधुके प्रति ये उद्गार प्रगट करते हुए कहा है-भले ही तीन गुप्तियोंका दृढ़तासे पालन करो, धैर्यपूर्वक हिताहितके विचारमें भले ही सावधान बने रहो, इतना सब तो हो, फिर भी कहीं मुनिपदके योग्य नित्य-नैमित्तिक क्रियामें असावधानतावश कोई दोष लग जाय तो उसका मुनिपदसे पतन होना अवश्यंभावी है (२४८)। इसलिये आत्महित चाहनेवालोंको चाहिये कि वे बाह्य संयोग आदिके बड़प्पनमें स्वयंको न रिझाकर आत्मलाभकी दिशामें प्रयत्नशील बननेके उपायमें लगें। दैव अर्थात् पुराकृत कर्मकी उपेक्षाकर आत्महितके कार्यमें लगनेका इसके सिवाय अन्य कोई मार्ग नहीं प्रतीत होता इतना सुनिश्चित है।

### ९. साधुका आगमाभ्यास प्रथम कर्तव्य

मोक्षमार्गमें आचार्य परम्परासे प्राप्त सम्यक् श्रुतकी प्रतिष्ठा सर्वोपरि है। जो साधु अपने मनरूपी मर्कटको अपने वशमें रखना चाहता है उसे अपने चित्तको सम्यक् श्रुतके अभ्यासमें नियमसे लगाना चाहिये। श्रुत-स्कन्ध हरे-भरे, फूल-पत्तों से लदे हुए एक वृक्षके समान है। जैसे वृक्षमें अनेक

शाखा-उपशाखाएँ होती हैं, फूल-फल होते हैं वैसे ही श्रुत भी अनेकान्त स्वरूप पदार्थकी नय-उपनयका आश्रय लेकर व्याख्या करनेमें प्रवीण है (१६९)। यह हम श्रुतके बलसे ही जानते है कि जो वस्तु एक अपेक्षासे तत्स्वरूप है वही वस्तु दूसरी अपेक्षासे अतत्स्वरूप भी है। यह विश्व अनादि-अनन्त भी है यह हम इसीसे समझते हैं (१७०)। न कोई वस्तु सर्वथा स्थायी है, और न सर्वथा क्षणविनाशीक ही है (१७१)। किन्तु एक ही समयमें वह उत्पाद-व्यय और ध्रौव्यस्वरूप त्रयात्मक सिद्ध होती है (१७१)। इसप्रकार विश्वमें जितने भी पदार्थ हैं उनके सामान्य स्वरूपके निर्णय करनेमें सम्यक् श्रुतकी जितनी उपयोगिता है, प्रत्येक पदार्थके असाधारण स्वरूपके निर्णय करनेमें भी श्रुतकी उतनी ही उपयोगिता है। यह भी हम श्रुतसे ही जानते हैं कि प्रत्येक आत्मा ज्ञानस्वभाव है, इसलिये स्वभावसे च्युत न होकर उसमें रमना ही उसकी प्राप्ति है और वही उसका मोक्ष है (१७४)।

इस समय रयणसार हमारे सामने है। उसमें प्रक्षिप्त गाथाओंको चुन-चुनकर यदि अलग कर दिया जाय तो उसे भी आचार्य कुन्दकुन्दके आगमानुसारी रचनाओंमें वही स्थान प्राप्त है जो स्थान समयप्राभृत और प्रवचनसार आदिका स्वीकार किया गया है। उसमें श्रावक और साधुके मुख्य कार्योंका निर्देश करते हुए लिखा है कि जैसे श्रावकधर्ममें दान और पूजा मुख्य हैं। इनके बिना वह श्रावक नहीं हो सकता। वैसे ही मुनिधर्ममें ध्यान और अध्ययन ये दो कार्य मुख्य हैं। इनके बिना मुनि मुनि नहीं।[1] यही कारण है कि प्रवचनसारमें आचार्य कुन्दकुन्द साधुको आगमचक्षु स्वीकार करते हुए (२३४) कहते हैं कि नाना प्रकारके गुण-पर्यायोंसे युक्त जितने भी पदार्थ हैं वे सब आगमसिद्ध हैं, ऐसा जो जानते हैं और अनुभवते हैं वस्तुतः वे ही साधुपदसे अलंकृत सच्चे साधु हैं (२३५)। कारण कि जिनकी आगमके अनुसार जीवादि पदार्थोंमें श्रद्धा नहीं है वे बाह्यमें साधु होकर भी सिद्धिको प्राप्त करनेके अधिकारी नहीं होते यह स्पष्ट है (२३७)।

मोक्षमार्गमें आगम सर्वोपरि है। उसके हार्दको समझे बिना कोई भी संसारी प्राणी मोक्षमार्गके प्रथम सोपानस्वरूप सम्यग्दर्शनको भी प्राप्त नहीं कर सकता। ग्रन्थकारने सम्यग्दर्शनके जिन दस भेदोंका ग्रन्थके प्रारम्भमें उल्लेख किया है उनमेंसे अवगाढ़ सम्यग्दर्शन तो सकल श्रुतधर श्रुतकेवलीके ही होता है। इससे ही उसकी प्रारम्भमें श्रुताधारता स्पष्ट हो जाती है।

१. दाण पूया मुक्खं सावयधम्मे ण सावया तेण विणा।
झाणाज्झयणं मुक्खं जइधम्मे तं विणा तहा सो वि ॥रयण० गा० १०॥

परमावगाढ, सम्यग्दर्शन मुख्यतया केवलीके माना गया है सो वे तो श्रुतके जनक ही हैं। जिससे यह सहज ही ध्वनित होता है कि जो श्रुतके अध्ययन, मननपूर्वक सम्यग्दर्शनको प्राप्त करता है वही उसका समग्रभावसे उपदेष्टा हो सकता है। अब रहे सम्यग्दर्शनके शेष आठ भेद सो उनकी प्राप्तिके मूलमें भी किसी न किसी रूपमें श्रुतके अभ्यासकी सर्वोपरिता स्वीकार की गई है। वह भी स्वयं नहीं, किन्तु पूरी तरह आम्नायके ज्ञाता गुरुकी सन्निधिपूर्वक ही स्वीकार की गई है। समग्र आगमपर दृष्टिपात करनेसे यही तथ्य फलित होता है(११-१४)।

### १०. मोक्षमार्गका गुरु कैसा होता है

आगममें मोक्षमार्गका गुरु कैसा होना चाहिये इसका स्पष्टरूपसे निर्देश करते हुए रत्नकरण्डश्रावकाचारमें लिखा है कि जिसमें अणुमात्र भी विषयसम्बन्धी आशा नहीं पाई जाती, जो आरम्भ और परिग्रहसे रहित है तथा जो ज्ञान, ध्यान और तपमें लीन है, मोक्षमार्गमें उसे ही गुरु माना गया है (४)। यद्यपि इस ग्रन्थमें गुरुका सीधा लक्षण तो दृष्टिगोचर नहीं होता। पर इसमें यतिपतिमें सम्यक् श्रुतका अभ्यास, निर्दोष वृत्ति, पर प्रतिबोधन करनेमें प्रवीणता, मोक्षमार्गका प्रवर्तन, ईर्षारहित वृत्ति, भिक्षावृत्तिमें दीनताका अभाव और लोकज्ञता आदि जिन गुणोंका विधान किया गया है (६) उससे मोक्षमार्गका गुरु कैसा होना चाहिये यह स्पष्ट ज्ञात हो जाता है। आगे (६६-६७) पद्योंमें जिन विशेषताओंका निर्देश किया गया है उनपर दृष्टिपात करनेसे भी उक्त तथ्यका ही समर्थन होता है। इतना अवश्य है कि शिष्योंकी सम्हाल करनेमें उसे प्रमादी नहीं होना चाहिए (१४१-१४२)। और न स्नेहालु या शिष्योंके दोषोंके प्रति दुर्लक्ष्य करनेवाला होना चाहिये।

यह मोक्षमार्गके गुरुका संक्षेपमें स्वरूप निर्देश है। यह हो सकता है कि कचित्, कदाचित् उसमें मूलगुणोंके पालनमें या उत्तरगुणोंका समग्रभाव से परिशीलन करनेमें कुछ कमी देखी जाय या शरीर संस्कार आदि रूप प्रवृत्ति भी दृष्टिगोचर हो तो भी इतनेमात्रसे उसका मुनिपद सर्वथा खण्डित नहीं हो जाता। यही कारण है कि नैगमादिनयोंकी अपेक्षा तत्त्वार्थसूत्रमें पुलाक, वकुश और कुशील इन तीन प्रकारके मुनियोंको भी निर्ग्रन्थरूपमें स्वीकार किया गया है।

यहाँ यह कहा जा सकता है कि जिन मुनियोंमें मूलगुणों और उत्तरगुणोंमें कमी देखी जाय उन्हें मुनि मानना कहाँ तक उचित है। प्रश्न

मौलिक है और पुराना भी। ग्रन्थकारने तो इस विषयकी विशेष चर्चा नहीं की। मात्र इतना ही लिखा है कि जैसे मृगगण हिंस्र प्राणियोंके भय-वश रात्रिमें नगरके समीप आ जाते हैं वैसे ही इस कालमें खेद है कि मुनिजन भी भयवश रात्रिमें नगरके समीप आ जाते हैं।'[1] किन्तु इस विषयकी विशेष चर्चा सोमदेवसूरि और पं० आशाधरजीने विशेषरूपसे की है। ग्यारहवीं शताब्दिके विद्वान् सोमदेवसूरि लिखते हैं कि जिस प्रकार जिनेन्द्रदेवकी लेपादिसे युक्त जिनप्रतिमा पूजी जाती है वैसे ही पूर्वकालके मुनियोंकी छाया मानकर वर्त्तमानकालके मुनि पूज्य हैं। मुनियोंको मात्र भोजन ही तो देना है, इसमें वे सन्त हैं कि असन्त इसकी क्या परीक्षा करनी।[2] १३ वीं शताब्दिके विद्वान् पं० आशाधरजी भी इसी मतके जान पड़ते हैं। वे भी इसी बातका समर्थन करते हुए लिखते हैं कि 'जिस प्रकार प्रतिमाओंमें जिनदेवकी स्थापना की जाती है उसी प्रकार पूर्वकालीन मुनियोंकी इस कालके मुनियोंमें स्थापनाकर भक्तिपूर्वक उनकी पूजा करनी चाहिये। अधिक खोद-विनोद करनेमें कोई लाभ नहीं।'[3]

इस प्रकार हम देखते हैं कि मुनियोके आचार सम्बन्धी यह प्रश्न उत्तरोत्तर जटिल होता गया है। वर्त्तमानमें जो मुनि हैं उन्हे हम मुनि न मानें और मनमें वर्तमान मुनियोंमें पिछले मुनियोंकी स्थापनाकर बाह्यमें उनकी पूजा करें, आहार दें, उनका उपदेश सुनें ऐसा करना कहाँ तक उचित है ? इस विषयपर समर्थ आचार्योंके वचनोंसे कुछ प्रकाश पड़ता है या नहीं यह हमें देखना है।

तत्त्वार्थसूत्रके अनुसार निर्ग्रन्थोंके उत्तर भेदों पर विशद प्रकाश डालते हुए मूलगुण आदिकी अपेक्षा कमीवाले मुनियोंके विषयमे तत्त्वार्थवार्तिकमें जो कुछ कहा गया है उसे यहाँ हम शंका-समाधानके रूपमें अविकल दे देना चाहते हैं। यथा—

**शंका**—जैसे गृहस्थ चारित्रके भेदसे निर्ग्रन्थ नहीं कहलाता वैसे ही पुलाकादिकमें भी चारित्रका भेद होनेसे निर्ग्रन्थपना नही बन सकता ?

**समाधान**—यह कोई दोष नहीं, क्योंकि जैसे चारित्र और अध्ययन आदिका भेद होनेपर भी जातिसे वे सब ब्राह्मण कहलाते हैं वैसे ही पुला-कादिक भी निर्ग्रन्थ कहलाते हैं।

---

१. इतस्ततश्च त्रस्यन्तो विभावर्यां यथा मृगाः।
वनाद्विशन्त्युपग्रामं कलौ कष्टं तपस्विनः ॥१९७॥

२. यशस्तिलकचम्पू, उत्तरखण्ड, ४०५।

३. सागारधर्मामृत अ० २ श्लो० ६४।

इसके कारणका निर्देश करते हुए वहाँ बतलाया है कि 'यद्यपि निश्चयनयकी अपेक्षा गुणहीनोंमें उक्त संज्ञाकी प्रवृत्ति नहीं होती, परन्तु संग्रह और व्यवहारनयकी अपेक्षा निर्ग्रन्थके समस्त भेदोंका उसमें संग्रह हो जाता है। इसका विशेष खुलासा करते हुए वहाँ पुनः लिखा है कि बात यह है कि उक्त पुलाक, वकुश और कुशील इनमें वस्त्र, आभूषण और आयुध आदि नहीं पाये जाते। मात्र सम्यग्दर्शन और निर्ग्रन्थ रूपकी समानता देखकर ही उन्हें निर्ग्रन्थ स्वीकर किया गया है।

**शंका**—इस पर पुनः शंका हुई कि जिन्होंने व्रतोंको भंग किया है ऐसे व्यक्तियोंमें भी यदि निर्ग्रन्थ शब्दका प्रयोग करते हैं तो श्रावकोंको भी निर्ग्रन्थ कहना चाहिए ?

**समाधान**—श्रावकोंमें निर्ग्रन्थ रूपका अभाव है, इस कारण उनमें निर्ग्रन्थ शब्दकी प्रवृत्ति नहीं होती। हमें तो निर्ग्रन्थ रूप प्रमाण है।

**शंका**—यदि आपको निर्ग्रन्थ रूप प्रमाण है तो अन्य जो उस रूपवाले हैं उनमें निर्ग्रथपनेकी प्राप्ति होती है ?

**समाधान**—नहीं, क्योंकि उनमें सम्यग्दर्शन नहीं पाया जाता, इसलिए उन्हे निर्ग्रन्थ नही माना जा सकता। किन्तु जिनमें सम्यग्दर्शनके साथ नग्नता दिखाई देती है उनमें निर्ग्रन्थ व्यवहार करना उचित है। केवल नग्नता देखकर निर्ग्रन्थ व्यवहार करना उचित नहीं।

श्लोकवार्तिककारका भी यही अभिप्राय है।

इन दोनों समर्थ आचार्योका यह अभिप्राय उस प्रकाशस्तम्भके समान है जो विशाल और गहरे समुद्रमें प्रकाश और मार्गदर्शन दोनोंका काम करता है। इस समय मुनि, आर्यिका, श्रावक और श्राविका सबके लिए इस मंगलमय अभिप्रायके अनुसार चलनेकी बड़ी आवश्यकता है, क्योंकि इस अभिप्रायके मूलमें सम्यग्दर्शन मुख्य है। वह आत्मधर्मका आधार स्तम्भ है। इसमें यही तो कहा गया है कि क्वचित् कदाचित् बाह्य चारित्रमें परिस्थिति वश यदि किसी प्रकार की कमी आ भी जाय तो उतनी हानि नहीं, जितनी कि सम्यग्दर्शनसे च्युत होनेपर इस जीवको उठानी पड़ती है। इसी बातको ध्यानमें रखकर आचार्य कुन्दकुन्द दर्शनप्राभृतमें कहते हैं—

दंसणभट्ठा भट्ठा दंसणभट्ठस्स णत्थि णिव्वाणं।
सिज्झंति चरियभट्ठा दंसणभट्ठा ण सिज्झंति ॥३॥

इसका अर्थ करते हुए पण्डितप्रवर जयचन्दजी छावड़ा लिखते हैं—जो पुरुष दर्शनसे भ्रष्ट हैं वे भ्रष्ट हैं, जो दर्शनसे भ्रष्ट हैं उनको निर्वाण

नहीं होता, क्योंकि यह प्रसिद्ध है कि जो चारित्र भ्रष्ट हैं वे तो सिद्धिको प्राप्त हो जाते हैं, परन्तु जो दर्शनभ्रष्ट हैं वे सिद्धिको प्राप्त नहीं होते ॥१॥

इसी बातको भावार्थमें स्पष्ट करते हुए वे पुनः कहते हैं—जैसे वृक्षकी शाखा आदि कट जाये और जड़ बनी रहे तो शाखा आदि शीघ्र ही पुनः उग आयेंगे और फल लगेंगे, किन्तु जड़ उखड़ जानेपर शाखा आदि कैसे होंगे ? इसी प्रकार धर्मका मूल दर्शन जानना ॥३॥

यह सब शास्त्रोंका निचोड़ है। जीवनमें जिनागमके अनुसार अनेक प्रकारके जीवाजीवादि पदार्थोंके सम्यक् निर्णय पूर्वक हेय-उपादेयका जानना ही सम्यग्दृष्टिका लक्षण है[1]। इसके होनेपर व्रत, संयम नियमका आचरण करना ही इष्ट फलको देनेवाला होता है, अन्यथा वे न होनेके समान है, क्योंकि केवल उनके होनेसे संसारका छेद नहीं होता।

इस पूरे कथनका सार यह है कि कदाचित् दूसरेकी बलजबरीसे पाँच मूलगुणों और रात्रि भोजन त्यागरूप व्रतमें दोष लग जाय या क्वचित् कदाचित् उपकरण और शरीरके संस्कार आदिका परिणाम हो जाय या कदाचित् किसी साधुके उत्तरगुणोंमें विराधना हो जाय तो भी उसके द्रव्यलिंगकी अपेक्षा इस प्रकारकी विविधता होनेपर भी वह साधुपदसे च्युत नहीं होता। ऐसा होनेपर भी उसके संयमस्थानोंसे सर्वथा पतन नहीं होता। जघन्यादिके भेदसे उसके संयमस्थान बने रहते हैं[2]। यही कारण है कि आगममें ऐसे मुनियोंको भी स्वीकार कर उनकी गुरु पदपर प्रतिष्ठा की गई है। स्वपक्षके समर्थनमें यह दो आचार्योंका अभिप्राय है जो अनुकरणीय है।

### ११. मुनिपदके अयोग्य आचारका निषेध

किन्तु लोकमें ऐसे मुनियोंकी कमी नहीं जो गुरुपर्व क्रमसे प्राप्त आगमकी अवहेलना कर उत्सूत्र आचरण करनेमें हिचकिचाहटका अनुभव नहीं करते। ऐसे मुनियोंको ध्यानमें रखकर ग्रन्थकारने ये उद्गार प्रकट किये हैं कि ग्रहण किये गये तपको स्त्रियोंके कटाक्षरूपी लुटेरों द्वारा यदि लूट लिया जाता है तो जन्म परम्पराको बढ़ानेवाले उस तपकी अपेक्षा गृहस्थ होकर जीवन यापन करना ही श्रेष्ठ है (१९८)। वे इतना ही कह कर नहीं रह जाते। वे पुनः उसे समझाते हुए कहते हैं कि साधो! यह

१. सूत्रपाहुड गा० ५।
२. तत्त्वार्थवार्तिक अ० ९ सू० ४७।

शरीर और स्त्री दोनों एक डग भी निश्चयसे तेरे साथ जानेवाले नहीं हैं। इनमें अनुराग कर तू धोखा खा रहा है। इस शरीरसे जो तूने गाढ़ स्नेह कर रखा है और इस कारण विषयोंमें अपनेको उलझा रखा है उसे छोड़, इसीमें तेरा कल्याण है (१९९)। हम यह जानते हैं कि सर्वथा भिन्न दो पदार्थ मिलकर एक नहीं हो सकते। फिर भी तू पूर्वोपार्जित किसी कर्मके अधीन होकर इन शरीर आदि पर पदार्थोंमें अभेद बुद्धि करके तन्मय हो रहा है। पर वास्तवमें वे तुझ स्वरूप हैं नहीं। फिर भी तू उनमें ममत्व-बुद्धि करके इस संसाररूपी वनमें छेदे-भेदे जानेकी चिन्ता न करके भटक रहा है (२००)। विचार कर यदि तू देखेगा तो यह निश्चय करनेमें देर नहीं लगेगी कि ये माता-पिता और कुटुम्बीजन तेरे कोई नहीं हैं। इनका सम्बन्ध शरीर तक ही सीमित है। अतः शरीर सहित इनमें अनुराग करनेसे क्या लाभ ? उसे छोड़।

परमार्थसे देखा जाय तो तू कर्मादि पर वस्तुके सम्बन्धसे रहित होनेके कारण शुद्ध है, ज्ञेयरूप समस्त विषयोंका ज्ञाता है तथा रूप-रसादिसे रहित ज्ञानमूर्ति है। यह तेरा सहज स्वरूप है। फिर भी इस शरीरमें अनुरागवश तू इस द्वारा अपवित्र किया जा रहा है। सो ठीक ही है, कारण कि यह अपवित्र जड़ शरीर लोकमें ऐसी कौन सी वस्तु है जिसे अपवित्र नहीं करता (२०२), अतः इस शरीरके स्वभावको हेय जानकर उसमें साहसपूर्वक मूर्च्छाको छोड़ देना यही तेरा प्रधान कर्तव्य है। यह मोह बीजके समान है। बीजसे ही वृक्षकी जड़ और अंकुर उत्पन्न होते हैं। मोहकाभी वही काम है। राग-द्वेषकी उत्पत्तिका मूल कारण यह मोह ही है। एकबार पर पदार्थोंमें अहंबुद्धिका त्याग हो जानेपर राग-द्वेष स्वयं काल पा कर विलयको प्राप्त हो जाते हैं (१८१)।

इन्द्रियाँ पाँच हैं—स्पर्शन, रसना, घ्राण, चक्षु और श्रोत्र। उनमें स्पर्शन और रसना ये दो इन्द्रियाँ सबसे प्रबल हैं। कदाचित् शेष इन्द्रियोंके विषयोंसे यह विरक्त भी हो जाय, पर इन दो इन्द्रियोंके विषयसे विरक्त होना आसान नहीं है। हमने देखा है कि साधु इष्ट और गरिष्ठ भोजन लेता है तो भी वह उतना अपवादका पात्र नहीं होता जितना कि स्पर्शन-जन्य दोषके कारण उसे न केवल अपवादका पात्र होना पड़ता है, अपितु लोकमें उसकी प्रताड़नां भी की जाती है। यही कारण है कि इस ग्रन्थमें स्त्रीके दोष दिखा कर साधुको किसी भी प्रकारसे स्त्री सम्पर्कसे दूर रहनेकी शिक्षा पद-पदपर दी गई है। और कहा गया है कि मन तो

नपुंसक है। वह विषयका उपभोग क्या करेगा।, उसमें वह सामर्थ्य ही नहीं (१२७)।

यद्यपि हम यह जानते हैं कि प्राचीन कालमें भी ऐसे पण्डित और साधु होते रहे हैं जिन्होंने अपने मलिन चारित्र द्वारा निर्मल जैनमार्गको मलिन करनेमें कोई कोर-कसर नहीं रख छोड़ी[1]। मूलाचारमें ऐसे साधुओंको पाँच प्रकारका बतलाया गया है। उनके नाम हैं—पार्श्वस्थ, कुशील, संसक्त, अपगतसंज्ञ और मृगचरित्र। वहाँ इन्हें संघ बाह्य कह कर इनकी वन्दना करनेका भी निषेध किया गया है[2]। लिंगपाहुडमें भी आचार्य कुन्दकुन्दने ऐसे मुनियोंको मुनिपदके अयोग्य कहा है[3]। अतः समग्र ग्रन्थका सार यह है कि साधु जैसे ऊँचे पदको ग्रहण कर हर प्रकारसे उसकी संम्हाल करनी चाहिये। बालक तो पालना आदिसे गिरनेसे डरता है, फिर साधु संयम जैसे महान् पदका अधिकारी होकर भी उससे गिरनेमें भय न करे यह आश्चर्यकी बात है[4]।

## १२. अन्तिम निवेदन

यह लघुकाय ग्रन्थ होनेपर भी विषयकी दृष्टिसे सर्वांगपूर्ण है। इसमें न केवल मोक्षमार्गकी प्ररूपणा दृष्टिगोचर होती है अपि तु 'बिन जानेतें दोष गुणनको कैसे तजिये गहिये।' इस नीतिके अनुसार इसमें बन्धमार्ग और उसके फलको भी दिखलाया गया है। जीवका पराश्रित परिणाम ही बन्धमार्ग है और जीवका स्वाश्रित परिणाम ही मोक्षमार्ग है यह वस्तुस्थिति है। ऐसा होते हुए भी चाहे बन्धमार्ग हो या मोक्षमार्ग हो, दोनोंमें बाह्य और इतर सामग्रीकी समग्रता रहती ही है। उसके होनेमें बाधा नहीं आती, क्योंकि प्रत्येक समयमें जो भी पर्याय होती है वह स्वभावदृष्टि से स्वयं होकर भी कार्य-कारणकी दृष्टिसे स्व और परके निमित्तसे ही होती है यह नियम है। जिनागम भी यही है। फरक मात्र दृष्टिका है। परसे मेरा भला-बुरा होता है यदि ऐसी दृष्टिवाला है तो वह अज्ञानी है, मिथ्यादृष्टि है और यदि मेरा भला-बुरा करनेवाला मैं स्वयं हूँ, पर तो निमित्तमात्र है ऐसी दृष्टिवाला है तो वह या तो ज्ञानी

---

१. पण्डितै भ्रष्टचारित्रैः बठरैश्च तपोधनैः।
शासनं जिनचन्द्रस्य निर्मलं मलिनीकृतम्॥

२. मूलाचार षडावश्यक अधिकार गा० ९५।

३. देखो गाथा १४,१७,२० आदि।

४. आत्मानुशासन प० १६६।

है या ज्ञानमार्गके सन्मुख है। इस ग्रन्थमें सम्यग्दर्शनको प्रमुखता देनेका यही कारण है, ज्ञान, चारित्र और तप उसके अनुषंगी है। उसके बिना ये सब इष्टफलको नहीं फलते। इसका अर्थ यह नहीं कि इनकी उपेक्षा की जाय।

इतना अवश्य है कि ज्ञानमार्गके सन्मुख हुए प्राणीकी अज्ञानभावके साथ विषय-कषायमें अरुचि होनी ही चाहिये। विषय-कषायमें अरुचिका अर्थ है स्त्री, भोजन, भाजन, मकान आदि जो बाह्य पदार्थ हैं उनमें अपने चित्तको नहीं रमाना। इसमें जो पद-पदपर स्त्रियोंमें दोषदर्शनका निर्देश दृष्टिगोचर होता है उसका प्रयोजन स्त्री निन्दासे नहीं है। इसके कर्ता भदन्त गुणभद्रसूरि वीतराग वनवासी सन्त हैं। वे भला ऐसा क्यों करते। उनके सामने तो साधुओंकी किसी प्रकार साधुता बनी रहे, वे रुद्रादिकी तरह उन्मार्गगामी न हो जायें, मात्र इस प्रयोजनसे इस शास्त्रकी रचना की है। इसलिये इसे स्त्री निन्दाकी दृष्टिसे नहीं देखना चाहिये। जान पड़ता है कि शिथिलाचारमें पगे हुए साधु इससे कैसे विरक्त हों इस महान् प्रयोजनको ध्यानमें रखकर ही उन्होंने हितबुद्धिसे लघुकाय इस ग्रन्थकी रचना की है। यह अनेक छन्दोंमें लिखा गया है। उनका विवरण इस प्रकार है—

| क्रम | छन्दनाम | संख्या | क्रम | छन्दनाम | संख्या |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | अनुष्टुभ् | १०३ | ८ | पृथ्वी | ८ |
| २ | शार्दूलविक्रीडित | ५७ | ९ | स्रग्धरा | ६ |
| ३ | वसन्ततिलका | २६ | १० | मन्दाक्रान्ता | ३ |
| ४ | आर्या | २१ | ११ | वंशस्थ | ३ |
| ५ | शिखरिणी | १५ | १२ | उपेन्द्रवज्रा | १ |
| ६ | हरिणी | १४ | १३ | वैतालीय | १ |
| ७ | मालिनी | ९ | १४ | रथोद्धता | १ |
| | | | १५ | गीति | २ |

कुल छन्द २७० हैं। इनके अतिरिक्त भाषा टीकामें पं० जी ने अन्य प्राकृत ग्रंथोंसे प्रकृत विषयकी पुष्टिमें ३ गाथाएँ भी उद्धृत की हैं।

इस ग्रंथके लिखते समय यह बहुत सम्भव है कि भर्तृहरिका शतकत्रय ग्रंथकारके सामने रहा हो। तुलनाके लिये देखिये जैन संस्कृति संरक्षक संघ सोलापुरसे प्रकाशित आत्मानुशासन। और भी बहुत सी बातें हैं जिनके कारण उत्कृष्ट काव्यमें इसकी परिगणना की जाती है।

हमें प्रसन्नता है कि वर्णी संस्थानसे इसका प्रकाशन हो रहा है। इसके सम्पादनमें डॉ० फूलचन्द जैन प्रेमी जैनदर्शनविभागाध्यक्ष प्राध्यापक सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी और प्रिय बन्धु पं० हीरालाल जी गंगवाल बी० ए०, एल० एल० बी० इन्दौरका यथासम्भव पूरा सहयोग मिला है इसके लिये हम उक्त दोनों विद्वानोंके हृदयसे आभारी हैं। इसी प्रकार ब्र० नेमिनाथका भी इसमें भरपूर सहयोग मिला है।

मेरा स्वास्थ्य अब उतना अच्छा नहीं रहता। उम्रकी दृष्टिसे भी वैसाख वदी ४ को ही मैं ८३वें वर्षमें प्रवेश कर गया हूँ। फिर भी अपने मित्रोंको और खासकर प्रो० जमुनालालजी इन्दौरको मैंने स्वयं इसकी प्रस्तावना लिख देनेकी स्वीकृति दी थी। तथा मान्य पं० नेमिचन्द जी पाटनी जयपुरने मुझे वर्णी संस्थानसे इस ग्रन्थके प्रकाचित करनेकी छूट दी थी। इतना ही नही इसके प्रकाशनमें भाई श्री पं० राजमल्ल जी भोपालका यथासम्भव सहयोग मिला है। इसके लिये मैं इन सबका भी हृदयसे आभारी हूँ। मुझे प्रसन्नता है कि कतिपय आवश्यक विषयोंको ध्यानमें रखकर मैंने आगम और कालक्रमके अनुसार सन्मार्गमें होनेवाले परिवर्तनको ध्यानमें रखकर संक्षेपमे इसकी प्रस्तावना लिखी है। आशा है विद्वज्जन उसे उसी दृष्टिसे पढ़ेंगे। विज्ञेषु किमधिकम्।

## १३. ग्रन्थकर्ता

आत्मानुशासन भदन्त गुणभद्र सूरिकी अमर कृति है। इसमें कुल २७० पद्य हैं। अन्तिम पद्य श्री नाभिसूनु ऋषभ जिनका अन्तिम मंगलाचरणके रूपमें आया है। किन्तु संस्कृत टीकाकारने जिस प्रतिपरसे इस ग्रन्थकी टीका लिखी है, सम्भवतः उस प्रतिमें इस पद्यके नहीं रहनेसे इसपर संस्कृत टीका नहीं लिखी जा सकी। यही कारण है कि वर्तमानमें इसमें कुल २६९ पद्य माने जाते हैं।

२६९वें पद्यमें भदन्त गुणभद्रने अपने नामका उल्लेख कर स्वयंको आचार्य जिनसेनके चरणोंके स्मरणके आधीन चित्तवाला सूचित किया है। लगता है कि इनकी शिक्षा दीक्षा आचार्य जिनसेनके सानिध्यमें ही हुई होगी। क्योंकि यह बात इसलिये भी ठीक प्रतीत होती है, कारण कि आ० जिनसेनके अवशिष्ट रहे महापुराणके कार्यको इन्होंने ही सम्पन्न किया है।

वैसे पं० परमानन्दजीने इन्हें आचार्य जिनसेनके सधर्मा (गुरुभाई) और दशरथ गुरुके शिष्य लिखा है[1]। किन्तु डॉ० नेमिचन्दजी शास्त्रीके

१. जैन धर्मका प्राचीन इतिहास द्वि० भा०, पृ० १८२।

अनुसार तो इनके प्रमुख गुरु आचार्य जिनसेन ही थे। इतना अवश्य है कि भदन्त गुणभद्रने आचार्य दशरथको भी अपना गुरु माना है[१]। इनका जन्मस्थान दक्षिण आरकट जिलेका 'तिरुम रुडकुण्डम' माना जाता है।

लगता है कि आचार्य जिनसेनके कालमें ही ये साहित्य साधनामें लग गये थे। आचार्य जिनसेनके अधूरे रहे महापुराणको इन्होंने उनके बाद शक सम्वत् ८२० में सम्पन्न किया है। ऐसा उत्तर पुराणकी प्रशस्तिसे ज्ञात होता है, इसलिए बहुत सम्भव है कि उसके बाद ही इन्होंने आत्मानुशासनको मूर्तरूप दिया हो। इनकी तीसरी रचना जिनदत्तचरित काव्य है। इन तीनके अतिरिक्त इनकी और कोई रचना हो ऐसा हमें ज्ञात नहीं होता। आत्मानुशासनकी कथ्यवस्तुके अवलोकनसे ही यह ज्ञात होता है कि ये साहित्य साधनाके साथ ज्ञानाराधनामें भी सतत तल्लीन रहते थे। अन्यथा उनके मुखसे ऐसे उद्गार कभी प्रकट नहीं होते कि 'आत्मा ज्ञानस्वभाव है और स्वभावकी प्राप्ति ही मोक्ष है। जिसे मोक्षको प्राप्त करनेकी इच्छा है, उसे ज्ञानभावना करनी चाहिये (१७४) ज्ञानभावनाका फल ज्ञान ही है। आदि।

### भाषा टीकाकार

इस ग्रंथपर दो टीकाएँ हिन्दीमें लिखी गई हैं और एक टीका संस्कृतमें। संस्कृत टीका पंजिकाके रूपमें लिखी गई है। हिन्दी टीकाओंमें स्व० श्री पं० बंशीधर शा० सोलापुर जी द्वारा लिखित टीका हमारे सामने नहीं है। मात्र श्री पं० बालचन्दजी द्वारा लिखी गई और जैन संस्कृति संरक्षक संघ सोलापुर द्वारा प्रकाशित हुई टीका हमारे सामने अवश्य है। यद्यपि यह सर्वांगपूर्ण हैं, फिर भी हमने जिन दो कारणोंसे आचार्यकल्प पं० टोडरमल्लजी द्वारा लिखित टीकाको वर्णी संस्थानसे प्रकाशित करनेका निर्णय लिया वे हैं—

(१) ढूढारी बोली भी हिन्दी भाषाका एक उपभेद है। जैसे हम प्राकृत संस्कृत और अपभ्रंश भाषाओंकी सुरक्षाकी ओर पूरा ध्यान देते हैं वैसे ही हमें विविध प्रदेशोंमें बोली जानेवाली इन हिन्दी भाषाके उपभेदोंकी भी सुरक्षा करनी चाहिये। और उनकी सुरक्षाका सर्वोत्तम उपाय है उन बोलियोंमें लिखे गये साहित्यकी सुरक्षा करना तथा प्रकाशमें लाना।

---

१. तीर्थङ्कर महावीर और उनकी आचार्य परम्परा ३, पृ० ८।

२. वही पृ० ८।

(२) यह तो आत्मानुशासन पर काम करनेवाले सभी विद्वानोंने स्वीकार किया है कि इस समय हिन्दीमें जितनी भी टीकाएँ प्रचलित हैं वे सब टीकाएँ आ० क० पं० टोडरमल्लजी द्वारा लिखित टीकाके प्रति आभारी हैं।

इसके प्रकाशनके ये दो कारण तो हैं ही। साथ ही वह सरस और ग्रन्थके हार्दको स्पष्ट करनेवाली भी है। इसमें प्रायः ऐसा एक भी पद्य नहीं है जिसका अर्थ लिखनेके बाद भावार्थ द्वारा उसे स्पष्ट नहीं किया गया हो। मात्र २२० वे पद्यके तीसरे चरणका अर्थ लिखनेमें पण्डित जी मौन रहे आये। उसे उन्होंने स्पर्श नहीं किया। सम्भवतः उस समय उनके विरुद्ध जो वातावरण तैयार हो रहा था उसकी इससे सूचना मिलती जान पड़ती है।

अपने कालके आगमधर विद्वानोंमें पं० जी सर्वोपरि हैं। जिन मनीषियोंने इन्हें आचार्यकल्प पदसे अलंकृत किया है, वह सोच समझकर ही किया है। यह इन्हींका काम है कि इन्होंने गोम्मटसार जीवकाण्ड, कर्मकाण्ड, लब्धिसार क्षपणासार जैसे गुरुतर ग्रन्थोंको पठनीय बनाया। जैनधर्मके हार्दको स्पष्ट करनेके अभिप्रायसे मोक्षमार्ग प्रकाशक जैसे अपूर्व ग्रन्थकी रचना की। मुलतानके जैनबन्धुओंका समाधान करनेके अभिप्रायसे लोकमें 'रहस्यपूर्ण चिट्ठीके' नामसे प्रसिद्ध चिट्ठी लिखी। त्रिलोकसार, पुरुषार्थसिद्धयुपाय और प्रस्तुत ग्रन्थ आत्मानुशासनकी सुन्दर, सरस और आगमानुकूल टीकाएँ लिखीं। जैसे लोकमें यह प्रसिद्धि है कि भगवद् वाणीके हार्दको स्पष्ट करनेके अभिप्रायसे यदि भगवान् कुन्दकुन्दने समयसार जैसे अध्यात्म ग्रन्थकी रचना न की होती तो आज पूरा विश्व गाढ़ अज्ञानान्धकारमें डूबा होता। वैसे ही यह कहना भी उपयुक्त प्रतीत होता है कि यदि जयपुरने आचार्यकल्प पं० टोडरमल्लको जन्म न दिया होता तो इस कालमें सिद्धान्तके रहस्यको जाननेवाले विद्वानोंका अभाव ही बना रहता। उनके द्वारा किये गये कार्योंको पूर्वाचार्यों द्वारा किये गये कार्योंसे कम नहीं आँका जा सकता। आगममें यह वचन आया है— 'द्रव्यानुसारि चरणं चरणानुसारि द्रव्यम्' उसके हार्दको इस कालमें जिस महानुभावने उद्घाटित किया है वे और कोई नहीं, पंडितप्रवर टोडरमल्लजी ही हैं। उसके लिये हृदयके कपाटको खोलकर मोक्षमार्गप्रकाशकके ७ वें अध्यायका स्वाध्याय करना उतना ही आवश्यक है जितना कि

वर्तमान पर्यायके संधारण करनेके लिये श्वासोच्छ्वासको लेते रहना आवश्यक है।

डा० हुकमचन्द भारिल्ल जयपुरने 'पण्डित टोडरमल व्यक्तित्व और कृतित्व' नामसे एक शोधप्रबन्ध लिखा है। उससे मालूम पड़ता है कि इनका वास्तव्य काल वि० सं० १७७३-७४ से लेकर १८२३-२४ तक रहा है। अधिकतर समय इनका साहित्य साधनामें ही व्यतीत हुआ है। विशेष जानकारीके लिये डा० भारिल्ल द्वारा लिखित 'पण्डित टोडरमल्ल व्यक्तित्व और कृतित्व' ग्रन्थका अवलोकन करना चाहिये।

फूलचन्द्र सिद्धान्तशास्त्री
दिनांक २५-८-८३ वाराणसी

# दो शब्द

भारतीय सभ्यता, संस्कृति, इतिहास, तत्त्वज्ञान एवं विज्ञान जैसे विविध विषयोंकी बहुमूल्य सामग्री प्राकृत, संस्कृत, अपभ्रंश, देशी तथा दक्षिण भारतीय भाषाओंके विपुल जैन वाङ्मयमें उपलब्ध है। किन्तु इस दिशामें अनुसंधान, प्रकाशन, अन्तरशास्त्रीय अध्ययन एवं सम्पादन की जितनी अपेक्षा है उतना कार्य हो नहीं पा रहा है। इसके लिए आवश्यक है अपने ज्ञानके प्रतीकोंके युगानुकूल सहज एवं व्यावहारिक प्रस्तुति में सक्षम उत्क्रान्त प्रतिभाओं की। हमारे महान् जैनाचार्योंने जीवनके अन्तः और बाह्य इन दोनों पहलुओंको खूब बारीकीसे देखा, समझा तथा अनुभव किया और पर-कल्याणकी भावनासे ओतप्रोत हो वाणी एवं लेखनी द्वारा प्रकट किया। प्रस्तुत कृतिके मूल ग्रन्थकार भदन्त गुणभद्र (नवीं शती) भी इसी परम्पराके आचार्योंमें से एक थे।

प्रस्तुत ग्रन्थ आत्मतत्त्वकी श्रद्धा करानेवाला अनुपम काव्य ग्रन्थ है। वैसे प्रत्येक साहित्य बाह्यरूपमें अपने देश और कालकी सीमासे किसी न किसी रूपमें बँधा होता है। किन्तु उसके अन्तर्जगतमें सामञ्जस्य सर्वकल्याण, आध्यात्मिक-विकास तथा सत्-चित् एवं आनन्दके जो स्थायी तत्त्व निहित रहते हैं वे देश तथा कालातीत होते हैं। सुभाषितमय इस सम्पूर्ण ग्रन्थमें भी काव्योचित विविध दृष्टान्तों, अलंकारों एवं छन्दोंके माध्यमसे जीवन-उत्कर्षके लिए मर्मकी बात सहजरूपमें कही गई है। इस ग्रन्थका प्रत्येक श्लोक अपने आपमें स्वतन्त्र काव्य भी है। इस कृति की यह भी विशेषता है कि अध्यात्म-विद्यासे सम्बन्धित प्रायः सभी विषयों को प्रमुख आधार बनाकर सुभाषितों द्वारा सहृदयोंके कोमलतम अन्तस् को बड़ी सूक्ष्मता एवं कलात्मकतासे छूनेका सफल प्रयास इस ग्रन्थमें हुआ है। मानवोचित गुणोंका पाथेय जुटाने, उसे दिग्भ्रमित होनेसे बचाने तथा सही मार्गदर्शन करते रहनेकी प्रशस्त पृष्ठभूमिके सूत्र इस ग्रन्थके प्राण हैं। जीवन-उत्कर्षकी ये अनुभूत प्रणालियाँ मुमुक्षु जीवको शान्ति और आनन्द प्रदान करती हैं। यही कारण है कि यह ग्रन्थ आरम्भसे ही सभीके आकर्षणका केन्द्र रहा है। इसी महत्तासे प्रभावित हो कुछ आचार्यों एवं विद्वानोंने इस ग्रन्थ पर व्याख्या लिखकर अपनी लेखनीको सार्थक बनाया है।

इस ग्रन्थकी विविध विशेषताओंसे प्रभावित हो पण्डित टोडरमलजी (१८वीं शती)ने देशभाषामें इसका सरल अनुवाद किया। यह

अनुवाद मिश्रित प्राचीन हिन्दी भाषाका सुन्दर उदाहरण है, जिसमें राजस्थानके ढूंढार प्रदेशकी ढूंढारी भाषा, ब्रजभाषा तथा खड़ी बोली का पुट है। आज भी देशके कोने-कोनेमें स्थित जैन मंदिरोंमें नियमित रूप से चलनेवाले प्रवचन, स्वाध्याय एवं तत्त्व चर्चाओं आदिमें इस भाषाके शास्त्र भी बड़ी रुचिके साथ पढ़े जाते हैं। इस दृष्टिसे इस भाषाका अपना माधुर्य और वैशिष्ट्य है। पं० टोडरमलजीके लेखनका प्रमुख उद्देश्य उच्च आध्यात्मिक एवं सैद्धान्तिक ज्ञानको प्रचलित देश-भाषामें सरल ढंगसे प्रस्तुत करना था। गहरेसे गहरे तथ्योंको भी बड़ी ही सहज रीतिमें व्यक्त करनेकी उनकी विशेषता है। क्योंकि किसी कविके अन्तर्मनको पूरी तरह समझकर उसकी भावग्राही व्याख्या करना भी अपने-आपमें काफी कठिन कार्य है, किन्तु अद्भुत प्रतिभा और विविध शास्त्रोंके तलस्पर्शी ज्ञानके धनी पं० टोडरमलजी इस गुरुतर दायित्वके निर्वाहमें खरे उतरे तथा मूल रचयिताके परे भावोंको समीचीन रूपमें प्रस्तुतकर इस ग्रन्थमें अन्तर्निहित विशेषताओंका पूरी तरह प्रकाशन किया है।

प्रस्तुत ग्रन्थके मार्गदर्शन तथा सम्पादनका प्रमुख कार्य जैन सिद्धान्त के मर्मज्ञ विद्वान् सिद्धान्ताचार्य पण्डित फूलचन्द्रजी शास्त्री द्वारा सम्पन्न हुआ है। सम्पादकीय वक्तव्यमें आपने जैन तत्त्वज्ञानसे सम्बन्धित जिन विषयोंपर जिस गहनता, प्रामाणिकता एवं आधिकारिक रूपमें लिखा, उसका अपना स्वतन्त्र महत्त्व है। वस्तुतः आदरणीय पण्डितजीका सम्पूर्ण जीवन ही एक जीवट व्यक्तित्वके रूपमें हमारे सामने है। जैन धर्म-दर्शन एवं सिद्धान्तसे सम्बन्धित ग्रन्थोंके अध्ययन, मनन, चिन्तन, सम्पादन, अनुवाद, स्वतंत्र लेखन तथा प्रवचन आदि प्रवृत्तियोंसे उनका जीवन ओत-प्रोत है। इन्हीं प्रवृत्तियोंके द्वारा जैन धर्म-दर्शन और उनके साहित्यका संवर्धन, संरक्षण तथा प्रचार-प्रसार ही सम्पूर्ण जीवनका एकमात्र ध्येय बनाकर चलनेवाले ऐसे विद्वान् विरले होते हैं।

मुझे श्रद्धेय पण्डितजी जैसे गरिमामण्डित वयोवृद्ध विद्वान्के सानिध्य में उन्हींके निर्देशसे इस ग्रन्थके सम्पादनमें सहयोग करने एवं बहुत कुछ सीखने-समझनेका जो सौभाग्य प्राप्त हुआ, इसे मैं परम गौरवकी वस्तु मानता हुआ आनन्दका अनुभव कर रहा हूँ।

डॉ० फूलचन्द जैन प्रेमी
अध्यक्ष
जैन दर्शन विभाग,
सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय,
वाराणसी

रक्षाबन्धन पर्व
दिनांक २३-८-१९८३.

## विषय सूची

॥ श्री परमात्मने नमः ॥

आचार्यवर्य श्रीगुणभद्रस्वामिप्रणीत

# आत्मानुशासन

## आ० क० श्री पं० टोडरमलजी रचित

### हिंदी वचनिका सहित

❀

हिन्दीकारका मंगलाचरण

दोहा—श्रीजिनशासन गुरु नमौं, नानाविध सुखकार।
आतमहित उपदेशतैं, करैं मंगलाचार ॥ १ ॥

॥ सवैया ॥

सोहै जिनशासनमें आत्मानुशासन श्रुत
जाकी दुःखहारी सुखकारी सांचीं शासना,
जाको गुणभद्र कर्त्ता गुणभद्र जाको जानि
भद्र गुणधारी भव्य करत उपासना।
ऐसे सार शास्त्रको प्रकाशै, अर्थ जीवनिको
बनैं उपकार नाशै मिथ्या भ्रमवासना,
तातैं देश भाषा करि अर्थको प्रकाश करौं
जातैं मन्दबुद्धिहूके होत अर्थ भासना ॥ २ ॥

अथ श्री गुणभद्र नामा मुनि अपना धर्मभाई लोकसेन मुनि विषय-विमोहित भया ताका संबोधनका मिस करि सर्वजीवनिकों उपकारी जो भला मार्ग ताका उपदेश देनेका अभिलाषी होत संता निर्विघ्न शास्त्रकी संपूर्णता आदि अनेक फलकू बांछता अपने इष्ट देव को नमस्कार करता संता प्रथम ही लक्ष्मी इत्यादि सूत्र कहै हैं:—

आर्या छंद

लक्ष्मीनिवासनिलयं विलीनविलयं निधाय हृदि वीरम्।
आत्मानुशासनमहं वक्ष्ये मोक्षाय भव्यानाम् ॥१॥

अर्थ:—मैं जु हौं शास्त्र कर्त्ता गुणभद्र सो वीर कहिये वर्द्धमान तीर्थंकर देव अथवा कर्मशत्रु नाशनेकों सुभट वा विशिष्टाई कहिए[1] लक्ष्मी ताकौं "राति" कहिये ग्रहैं ऐसा सर्व अरहंतादिक ताहि अपना हृदय विषैं अवधारण करि आत्माको हितरूप शिक्षाका देनहारा ऐसा जु आत्मानुशासन नामा शास्त्र ताहि कहूंगा।

ऐसे अपने इष्टदेवका ध्यान रूप मंगलाचरण करि शास्त्र करनेकी प्रतिज्ञा करी। कैसा है वीर, आत्मस्वभावरूप वा अतिशय रूप जो लक्ष्मी ताके निवास करनेका स्थान है, मंदिर है। बहुरि कैसा है, विलीन कहिये विनष्ट भया[2] है विलय कहिये पाप स्वभाव, ताका नाश जाके, ऐसा है। अविनाशी स्वरूप को प्राप्त भया है। ऐसे इनि विशेषणनि करि अपना इष्टदेवका वीर ऐसा नाम सार्थक दिखाया। बहुरि ताका सर्वोत्कृष्टपना प्रकट किया। बहुरि जो यहु शास्त्र कहौंगा सो भव्य जीवनिके मोक्ष होने-के अर्थि कहौंगा, अन्य किछू मान लोभादिकका प्रयोजन नाहीं है। याहीं तैं हित अभिलाषा जीवनिको उपादेय है। आगैं शास्त्रका अर्थ विषैं शिष्यनिका भयकों दूरि करि जैसी प्रवृत्ति पाइए हैं सो ही अंग या विषै है, ताका भाव कों दिखावता "दुःखात्" इत्यादि सूत्र कहै हैं :—

आर्या छन्द

**दुःखाद्बिभेषि नितरामभिवाञ्छसि सुखमतोऽहमप्यात्मन् ।**
**दुःखापहारि सुखकरमनुशास्मि तवानुमतमेव ॥२॥**

अर्थ—हे आत्मा! तू अतिशय करि दुःखतैं डरै है। अर सुखकौं सर्व प्रकार चाहै है, यातैं मैं भी दुःखका हरनहारा, सुखका करनहारा ऐसा जो वांछित अर्थ है तिस ही कौं उपदेशौ हौं।

भावार्थ—काहूके ऐसा भय होयगा कि श्री गुरु सुखकों छुडाय मोकूं कष्ट साधन बतावेगे। बहुरि इस भयतैं शास्त्र विषैं अनादर कौं करैं हैं, ऐसा भय मति करै। दुःख दूर करिनैंका, सुख पावनैंका तेरा अभिप्राय है तिस ही प्रयोजन लीयैं हम तोकौं सांचा उपाय उपदेशैं हैं।

आगैं सो[3] उपदेशरूप वचन यद्यपि कदाचित् तोकों कड़वा भी लागै तो तूं[4] तिसितैं डरै मति ऐसा कहै है—

---

१. विशिष्ट कहिए मु० १–११
२. विलै भया ज० पु० १-५
३. आगे कहै हैं सो मु० २–२८
४. ऐसा उपदेशका सूत्र कहै मु० २–१८

आर्या

**यद्यपि कदाचिदस्मिन् विपाकमधुरं तदात्वकटु किंचित् ।**
**त्वं तस्मान्मा भैषीर्यथातुरो भेषजादुग्रात् ॥३॥**

अर्थ—यद्यपि इस शास्त्रविषैं कहीं उपदेश किछू तत्काल कड़वा लागे तो तूं तिसतैं डरै मति। वह उपदेश कैसा है? फल-काल विषैं मीठा है। जैसैं रोगी उग्र कडवा औषधतैं नाहीं डरै।

भावार्थ—जैसें स्याना रोगी यद्यपि ग्रहण कालविषैं कोई औषध किछू कडवा भी लागे तो भी तिसतैं सुख होनेरूप मीठा फल होता जानि तिसितैं डरै नांहीं, ताकौं आदरतैं ग्रहण करै है। तैसैं तूं स्याना संसारी है सो यद्यपि ग्रहण काल विषैं कोई इस शास्त्रका उपदेश किछू असुहावना भी लागे तो भी तिसतैं सुख होनेरूप मीठा फल जानि तिसतैं डरै मति, तोकौं आदर तैं ग्रहण करना योग्य है।

आगैं कोई तर्क करै कि उपदेश दाता तो बहुत हैं तातैं तुम्हारा निष्फल खेद करने करि कहा साध्य है, ऐसैं पूछैं उत्तर कहै हैं:—

आर्या

**जना घनाश्च वाचालाः सुलभाःस्युर्वृथोत्थिताः ।**
**दुर्लभा ह्यन्तरार्द्रास्ते जगदभ्युज्जिहीर्षवः ॥४॥**

अर्थ—मनुष्य तौ खोटा उपदेशादिरूप वचन कहनहारे अर मेघ खोटा गर्जन करनहारे बहुरि मनुष्य तौ निरर्थक महंतता करि उद्धति भये अर मेघ निरर्थक बादलारूप उठै, ऐंसे तो मनुष्य वा मेघ सुलभ हैं। बहुरि मनुष्य तो अंतरंग धर्म बुद्धि करि भीजे अर मेघ अंतरंग जल करि भीजे, बहुरि मनुष्य तो संसार दुःख तैं जीवनिका उद्धार करनेकी इच्छाकौं धारे अर मेघ अन्नादिक उपजावने तैं लोकका उद्धार करनेका कारणपणां को धारे, ऐसे मनुष्य वा मेघ दुर्लभ हैं।

भावार्थ—उपदेश दाता बहुत हैं, परन्तु हम जैसे धर्म बुद्धि तैं जीवनिका उद्धार करने कूं उपदेश देवैंगे तैसैं उपदेश देनहारे थोरे हैं। तातैं हमारा उद्यम निरर्थक नाहीं है।

आगे ऐसै हैं तो कैसे गुणनि करि संयुक्त उपदेश दाता होय है, ऐसा प्रश्न होत संतैं "प्राज्ञ" इत्यादि दोय श्लोक कहै हैं:—

शार्दूलविक्रीडित छंद।

**प्राज्ञः प्राप्तसमस्तशास्त्रहृदयः प्रव्यक्तलोकस्थितिः,**
**प्रास्ताशः प्रतिभापरः प्रशमवान् प्रागेव दृष्टोत्तरः।**
**प्रायः प्रश्नसहः प्रभुः परमनोहारी परानिन्दया,**
**ब्रूयाद्धर्मकथां गणी गुणनिधिः प्रस्पष्टमिष्टाक्षरः ॥५॥**

अर्थ—ऐसा गणी सभानायक होइ सो धर्म कथा कों कहै। कैसा? बुद्धिवान होइ, जातैं बुद्धिहीनका वक्तापणां बनें नांही। बहुरि पाया है समस्त शास्त्रनिका रहस्य जिहिं ऐसा होइ; जातैं अनेक अंग जानें बिनां यथार्थ अर्थ भासै नाहीं। बहुरि प्रकट है लोकव्यवहार जाकै ऐसा होइ; जातैं लोकरीति जानें बिना लोक विरुद्ध हो है। बहुरि प्रकर्षपनें अस्त भई है आशा जाके ऐसा होइ; जातैं आशावाला रंजायमान मन किया चाहै, यथार्थ अर्थ प्ररूपै नाही। बहुरि कान्ति करि उत्कृष्ट होइ; जातैं शोभायमान न भए महंतपनौं शोभै नाहीं। बहुरि उपशम परिणाम युक्त होइ; जातैं तीव्रकषाई सर्वकों अनिष्ट निंदाका स्थान हो है। बहुरि प्रश्न कीएं पहलैं ही देख्या है उत्तर जानैं ऐसा होइ; जातैं आप ही प्रश्न उत्तर करि समाधान करै तो श्रोतानिकै उपदेश की दृढता होइ, बहुरि प्रचुर प्रश्ननिका सहनहारा होइ; जातैं प्रश्न किये खेद खिन्न होइ तो श्रोता प्रश्न न करि सकें, तब तिनि का संदेह कैसे दूरि होइ। बहुरि प्रभु होइ; जातैं जाकौ आपतैं ऊँचा जानौ ताहीका कह्या मानिए है। बहुरि औरनिके मनका हरनहारा होइ; जातैं जो असुहावना लागै ताकी सीख कैसे माने। बहुरि गुणनिका निधान होइ; जातैं गुण बिना नायकपनों शोभै नाहीं। बहुरि स्पष्ट अर मीठे जाकै उपदेशरूप वचन[1] होइ; जातैं प्रगट वचन बिना समझै नाहीं, मीठा बोले बिना रुचि न होइ। ऐसा गणी[2] होइ सो औरनिकी निंदा वा औरनि करि निंद्य न होइ, ऐसी रीति करि धर्म कथा कों कहै।

भावार्थ—आप विषैं इतनें गुण होइ तब शास्त्र कहने का अधिकारी होनां योग्य है।

---

१. अक्षर ब० उ० ५–१
२. गुणो ज० उ० ५–२

हरिणी छंद।

श्रुतमविकलं शुद्धा वृत्तिः परप्रतिबोधने,
परणतिरुरुद्योगो मार्गप्रवर्तनसद्विधौ।
बुधनुतिरनुत्सेको लोकज्ञता मृदुताऽस्पृहा,
यतिपतिगुणा यस्मिन्नन्ये च सोऽस्तु गुरुः सताम् ॥६॥

अर्थ—जिस विषैं ऐसे गुण होइ, संपूर्ण संदेह रहित तो शास्त्र ज्ञान होइ। बहुरि शुद्ध दोषरहित यथायोग्य मन वचन कायकी प्रवृत्ति होइ। बहुरि औरनिका संबोधनविषै परिणाम होइ। बहुरि जिनमार्गका प्रवर्तावनेंकी भली विधिविषैं भला उद्यम होय। बहुरि ज्ञानीनि करि कीन्ही हुई नमन क्रिया होइ वा अधिक ज्ञानीनिका विनय करि नमन होइ। बहुरि उद्धतपनातिकरि रहित होइ। बहुरि लोकरीतिका ज्ञातापना होइ। बहुरि कोमलपनां होइ। बहुरि वांछारहितपनां होइ। ऐसे ये गुण होइ। बहुरि और भी ऐसे ही यतीश्वरसम्बन्धी गुण जा विषैं होइ, सो सत्पुरुषनिका उपदेशदाता गुरु होहु।

भावार्थ—पूर्वोक्त गुण सहित गुरु होइ सो सतपुरुषनिका भला करै तातैं हमारा भी यहु आशीर्वाद है जो ऐसा ही उपदेश दाता गुरु होहु जाकरि जीवनिका बुरा होइ सो उपदेशदाता गुरु काहूके मति होहु।

आगैं ऐसा उपदेशक होय तो शिष्य कैसा हो है ऐसैं पूछैं होय कहै हैं:—

शार्दूलविक्रिडित छंद

भव्यः किं कुशलं ममेति विमृशन् दुःखाद्भृशं भीतवान्
सौख्यैषी श्रवणादिबुद्धिविभवः श्रुत्वा विचार्य स्फुटम्।
धर्मं शर्मकरं दयागुणमयं युक्त्यागमाभ्यां स्थितं
गृह्णन्धर्मकथां श्रुतावधिकृतः शास्यो निरस्ताग्रहः ॥७॥

अर्थ—जो ऐसा शिष्य है सो धर्मकथा सुननेविषैं अधिकारी किया है। कैसा? प्रथम तो भव्य होइ; जातै जाका भवितब्य भला होनेका न होइ तो सुनना कैसे कार्यकारी होइ? बहुरि मेरा कल्याण कहा है ऐसा विचारता होइ; जातैं जाके अपना भला बुरा होनेका विचार नाहीं सो

---

१. भीतिमान् मु० ७–१६

काहेको सीख सुनैं। बहुरि दुःखतैं अतिशय करि डरता होइ, जातैं जाकै नरकादिकका भय नाहीं सो पाप छोड़ने का शास्त्र काहे को सुनैं। बहुरि सुखका अभिलाषी होइ, जातैं आगामी सुख चाहै तो धर्म साधनका शास्त्र सुनै। बहुरि श्रवण आदि बुद्धिका विभव जाके पाइये ऐसा होइ। तातैं सुननेकी इच्छाका नाम शुश्रूषा[1] है। सुननेका नाम श्रवण है। मनकरि जाननेका नाम ग्रहण है। न भूलने का नाम धारणा है। विशेष विचार करनेका नाम विज्ञान है। प्रश्नोत्तर करि निर्णय करना ताका नाम ऊहापोह है। तत्त्व श्रद्धानके अभिप्रायका नाम तत्त्वाभिनिवेश है। ऐसें ए बुद्धिके गुण हैं सो जाके पाइए है, जातैं इनि बिना शिष्यपना[2] बनैं नाहीं। बहुरि सुखकारी, दया गुणमई, अनुमान आगम करि सिद्ध भया ऐसा जो धर्म ताकौं सुनि करि, विचार करि ग्रहण करता होइ; जातैं ऐसा ही धर्म, ऐसै ही शिष्यके कार्यकारी हो है। बहुरि नष्ट भया है खोटा हठ जाके ऐसा होइ; जातैं हठ करि आपाथापी होइ ताकौं सीख लागै नाहीं।

भावार्थ—ऐसा गुण सहित होइ सोई धर्म कथाके सुननेका अधिकारी होइ, वाहूका भला होइ। इनि गुणनि विनां धर्म कथाका सुनना कार्यकारी न हो है।

आगैं कहै हैं-ऐसा शिष्य है सो गुरु उपदेशतैं सुखका अर्थीपना करि धर्म उपार्जन ही के अर्थि प्रवर्तो; जातैं ऐसा न्याय है—

आर्या छंद

**पापाद्दुःखं धर्मात्सुखमिति सर्वजनसुप्रसिद्धमिदम्।**
**तस्माद्विहाय पापं चरतु सुखार्थी सदा धर्मम् ॥८॥**

अर्थ—पाप तैं दुःख हो है, धर्म तैं सुख हो है। ऐसैं यहु वचन सर्व जननि विषैं भले प्रकार प्रसिद्ध है। सर्व ही ऐसैं मानै हैं, वा कहै हैं। तातैं सुखका अर्थी है जाकौं सुख चाहिये सो पाप को छोड़ि सदाकाल धर्मकू आचरौ[3]।

भावार्थ—पापका फल दुःख अर धर्मका फल सुख ऐसे हम ही नाहीं कहैं हैं, सर्व कहैं हैं। तातैं जो सुख चाहिये है तो पाप छोड़ि धर्म कार्य करो।

---

१. शुश्रुषि ज० उ० ७–३
२. शिष्यपना ज० उ० ७–६
३. आचरै ज० पू० ८–९

आगे कहै हैं—विशेष सुखकी प्राप्तिका अर्थी हूवा धर्मको अंगीकार करता सर्व ही जीव हैं ताहि विचार करि कोई आप्त जो यथार्थ उपदेशदाता सो अपना आश्रय करना; जातैं सुखकी प्राप्तिका मूल कारण आप्त है, सोई कहै है—

शार्दूलविक्रीडित छंद

**सर्वःप्रेप्सति सत्सुखाप्तिमचिरात् सा सर्वकर्मक्षयात्**
**सद्वृत्तात् स च तच्च बोधनियतं सोऽप्यागमात् स श्रुतेः ।**
**सा चाप्तात् स च सर्वदोषरहितो रागादयस्तेऽप्यतः**
**तं युक्त्या सुविचार्यसर्वसुखदं सन्तः श्रयन्तु श्रिये ।।९।।**

अर्थ—सर्व जीव भला सुखकी प्राप्तिकौं शीघ्र वांछै हैं। सो यह वांछा प्रत्यक्ष भासै है। बहुरि सुखकी प्राप्ति सर्व कर्मके नाश तैं हो है, जातैं सुखका रोकनहारा कोई कर्म है ताका नाश भए बिना सुख कैसें होई। बहुरि सो कर्मका क्षय सम्यक्चारित्र तैं हो है। जातैं बुरा आचरण तैं निपजा कर्म सो भला आचरण बिना कैसे नष्ट होइ। बहुरि सो सम्यक् चारित्र ज्ञानतैं निश्चित है। जातैं ज्ञान बिना बुरा भला आचरणका निश्चय कैसे होइ। बहुरि सो ज्ञान आगमतैं हो है। जातैं आगम बिना बुरा भलाका ज्ञान होता नांहीं। बहुरि आगम है सो श्रुति जो अर्थप्रकाशक मूल उपदेश तिस विना होता नांहीं। जातैं आगम रचना कोई अनुसारतैं हो है। बहुरि श्रुति है सो आप्त जो यथार्थ उपदेशदाता तिसतैं हो है। जातैं उपदेश दाता बिना उपदेश कैसैं कोइ। बहुरि सो आप्त सर्व दोष रहित है। जातैं दोष सहित आप्त होता नांहीं। बहुरि दोष रागादि हैं। जातैं राग, द्वेष, काम, क्रोध, क्षुधा, निद्रा आदि होतैं यथार्थ उपदेश देइ सकै नांहीं। तातैं एई आप्तपना के घातक दोष हैं। ऐसैं अनुक्रम कह्या। यातैं सत्पुरुष हैं ते युक्ति करि भलैं विचारि सर्व सुखका दाता जो आप्त ताकौं सुखरूप लक्ष्मीके अर्थि आश्रय करौ।

भावार्थ—जाकों सुख चाहिये सो पहलैं आप्तका निश्चय करि वाका उपदेश्या मार्गकों अंगीकार करै।

आगैं तिस आप्तकी[2] सिद्धि होत संतै तिस भगवान आप्तकरि सत्पुरुषनिको उपाय सम्यग्दर्शन, ज्ञान, चारित्र, तप इनि च्यारि आराधनारूप

१. तिहितैं मु० ९–१२
२. आत्मा ज० पू० ९–४

दिखाया है। तहां सम्यग्दर्शन आराधना पहलैं ताकौं दिखावता संता सूत्र कहै है—

शार्दूल विक्रीडित छन्द।

**श्रद्धानं द्विविधं त्रिधा दशविधं मौढ्याद्यपोढं सदा,**
**संवेगादिविवर्धितं भवहरं त्र्यज्ञानशुद्धिप्रदम्।**
**निश्चिन्वन् नवसप्ततत्त्वमचलप्रासादमारोहतां,**
**सोपानं प्रथमं विनेयविदुषामाद्येयमाराधना ॥१०॥**

अर्थ—श्रद्धान जो सम्यग्दर्शन, विपरीत अभिप्राय रहित आत्मा का स्वरूप सो दोय प्रकार है—उपदेशादि वाह्य निमित्त विना होइ सो निसर्गज है। अर उपदेशादि वाह्य निमित्ततैं होइ सो अधिगमज है। अथवा सो श्रद्धान तीन प्रकार है दर्शनमोहका उपशमतैं होइ सो औपशमिक है, क्षयनैं होइ सो क्षायिक है। क्षयोपशमतैं होइ सो क्षायोपशमिक है। अथवा सो श्रद्धान दश प्रकार है—आज्ञा सम्यक्त्वादि इहां ही दश भेद कहेंगे। बहुरि सो श्रद्धान कैसा है, सदा काल मूढ़ता आदि पच्चीस दोषनिकरि रहित है। तहाँ लोकमूढ, समयमूढ़, देवमूढ़ इनि भेदनितैं तीन मूढ़ता अर जाति, कुल आदि आठ मद अर मिथ्यादर्शन, मिथ्याज्ञान, मिथ्याचारित्र[1] अर इनिकै धारक जीव ऐसैं छह अनायतन। अथवा असर्वज्ञ, असर्वज्ञ-स्थान, असर्वज्ञका ज्ञान, असर्वज्ञका ज्ञानयुक्त पुरुष, असर्वज्ञका आचरण, असर्वज्ञका आचरणसहित पुरुष ऐसै छह अनायतन हैं। ए सम्यक्त्वके स्थान नांहीं, तातैं इनिको अनायतन कहिये हैं। बहुरि शंका, कांक्षा, विचिकित्सा, मूढदृष्टि, च्यारि तो ए, अर उपगूहन, स्थितीकरण, वात्सल्य, प्रभावनाका अभाव सो च्यारि ए ऐसै आठ भये। ऐसैं सम्यग्दर्शन-के पच्चीस दोष हैं, तिनिकरि जो रहित होइ सोई निर्मल श्रद्धान है। जातैं इनि दोषनिकौं लगे सम्यक्त्वका अभाव होइ, कैसे सम्यक्त्व मैला होई। बहुरि सो श्रद्धान कैसा है? संवेगादि गुणानिकरि निर्मलपनातैं वर्द्धमान है, वा या करि संवेगादि गुण बधै हैं। इहाँ संसारतैं भय वा धर्म, धर्मका फलकों देखि हर्ष करना ताका नाम संवेग है। आदि शब्दतैं निन्दा, गर्हा आदि जानना। बहुरि सो श्रद्धान संसारका हरनहारा है। बहुरि कुमति, कुश्रुत, विभंगरूप तीन अज्ञान तिनिकौं शुद्धताका दैनहारा है। कुज्ञान थे तेई सम्यक्त्व भए सुज्ञान हो है। बहुरि जीव, अजीव, आस्रव, बंध, संवर,

१. मिथ्या दर्शन चारित्र ज० उ० १०–४

